॥ अथ तीजी पुष्प पूजा ॥

॥ दूहा ॥ ब्रह्मचारी जोगीसरु, जगपति नेम जिणंद ॥ बावीसम जिन पूजतां, नित प्रति होत आणंद ॥१॥ चंपक केतकि केवडो, वउलसिरी मचकुंद ॥ मोगर मालति कुसमसै, पूजो भवि सुखकंद ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ राग ॥ सेत्रुंजानो वासी प्यारो लागे, म्हारा राजिंदा ॥ए चाल ॥ आबू तीरथ भेटो, मोरा राजिंदा ॥ भे० आ०॥ इण सम तीरथ ओर न कोइ, मिथ्यातम सब मेटौ ॥ मो०॥ अमीझरो माहाराज कहावै, देख्यां अति सुख पावै ॥ मो० ॥ आ० ॥ १ ॥ मन सुद्ध जात्र करो भवि प्राणी, सुर नर मुनि गुण गावै ॥ मो० सुंदर सूरत मूरत सोहै, देख्यां प्रीत लगावे ॥ मो० आ० ॥ २ ॥ अवर अनेक जिन बिंब कहावै, दरस करत दुख जावै ॥ मो०॥ ए गिरि सहु सिरदार कहावै, जोगीसर बहु ध्यावै ॥ मो० ॥ आ० ॥ ३ ॥ दूर थकी ए गिरिवर निरखी, मोतियन थाल भरावे ॥ मो० ॥ दानमान सनमान करीनै, तीरथ महिमा गावै ॥ मो० आ० ॥ ४ ॥ विधसेती गिरिवर नित पूजै, लाभ अनंत उपावै ॥ मो० ॥ संघपती संघ लेके जावै, धन२ तेह कहावै ॥ मो० आ० ॥ ५ ॥ पुष्पमाल गुंथी भवि भावै, जिनवर पूज रचावे ॥ मो० ॥ सुमति कहै गिरिराजकुं ध्यावै, वंछित सफल लहावै ॥ मो० आ० ॥ ६ ॥ ॐ ह्रूँ। आबुगिरींद्राय तीर्थसीरो म० श्रीआदीश्वराय पुष्पं यजामहे स्वाहा ॥ इति पुष्प पूजा ॥ ३ ॥

॥ अथ चोथी धूप पूजा ॥

॥ दूहा ॥ धूप दशांग लेइ करी, पूजो तीरथ राय ॥ सुरभि सुगंधी महमहै, इम भाखे जिनराय ॥ १ ॥ विमल अस्व वाहन धरी, सेव करे जिनराज ॥ अंबादेवी पूजतां, सफल करै सब काज ॥२॥

॥ ढाल ॥ राग ॥ मैं निरख्या गुरु माहाराज, छतीया ह० ॥ ए

चाल ॥ दिलमें हरख धरी, भवि पूजो गिरिवर सार ॥ दि० ॥ टेर ॥ धूप दशांग लेइ करी रे, पूजो जग भरतार ॥ बोध बीज निरमल करो रे, सफल करो अवतार ॥ दि० भ० ॥ १ ॥ संघ करी संघवी घणा रे, भेटै श्रीगिरि सार ॥ अष्ट द्रव्य लेइ करी रे, पूजै जिन इकतार ॥ दि० भ० ॥ २ ॥ अचलगढै जिनराजनारे, मोहन मंदिर च्यार ॥ विमलैसाह कराविया रे, धन धन तसु अवतार ॥ दि० भ० ॥ ३ ॥ सुंदर मूरत गुण भरी रे, चौमुख प्रतिमा च्यार ॥ साजन म्हारा थे सुणो रे, भाखुं गिरि गुणधार ॥ दि० भ० ॥ ४ ॥ चवदैसै चौमालनी रे, मूरत गुण भंडार ॥ हेममई जिनराजनी रे, सोभै अधिक दीदार ॥ दि० भ० ॥ ५ ॥ धन जेहनी माता पिता रे, धन जेहनो कुल सार ॥ द्रव्य प्रबल खरची करी रे, लीनो लाभ अपार ॥ दि० भ० ॥ ६ ॥ इणपर ए गिरिरायनी रे, महिमा अधिक अपार ॥ सुमति सदा करजोडने रे, प्रणमें वारंवार ॥ दि० भ० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रूँ आबूगिरींद्राय तीर्थशिरोमणाय श्रीआदीश्वराय धूपं यजामहे स्वाहा ॥ इति धूप पूजा ॥ ४ ॥

॥ अथ पांचमी दीपक पूजा ॥

॥ दूहा ॥ दीपक पूजा पांचमी, करो भविक गुणवंत ॥ दीपक सम गुण पामीयै, केवल ज्ञान अनंत ॥ १ ॥ तीरथनी महिमा करो, भाव धरी मतिवंत ॥ द्रव्य भाव बिहुं भेदसुं, पूजो भवि विकसंत ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ तुम बिन दीनानाथ दयानिधि, कौन खबर लै मेरी रे ॥ ए चाल ॥ आबू गिरिपर आद जिनेसर, दरसणकी बलिहारी रे ॥ आ० ॥ नगर सिरोही नाम कहावै, जिनवर बिंब जुहारी रे ॥ तिहांथी द्वादश गाऊ निरख्यौ, हणादरो सुखकारी रे ॥ आ० १ ॥ आबू गिरिनी पाजै चढतां, पाप सकल परि

हारी रे ॥ ए गिर देखी सुरनर मोहे, महिमा अधिक उदारी रे ॥ आ० ॥ ३ ॥ आसपास बहु झाडी सोहे, विच मंदिर मनुहारी रे ॥ नाभरायके नंदन कहियै, मरुदेवी मात मल्हारी रे ॥ आ० ४॥ जुगला धर्म निवारण स्वामी, त्रिभुवन जन हितकारी रे ॥ नगर अजोध्या आप बिराजो, आदनाथ उपगारी रे ॥ आ० ॥ ५ ॥ आदीसर अलवेसर कहियै, सबको तुं अवतारी रे ॥ सब जोगीसर तुमकुं ध्यावै, अदभुत कीरत थारी रे ॥ आ० ॥ ६ ॥ तुं भय भंजन तुंहि निरंजन, लोकालोक विहारी रे ॥ जोगीसर जिनराज जगत गुरु, नेमीसर ब्रह्मचारी रे ॥ आ० ॥ ७ ॥ तारण तरण दयानिध स्वामी, सेवक जन साधारी रे ॥ सुमति कहै भवि निरमल भावै, सेवो प्रभु सुखकारी रे ॥ आ० ॥ ८ ॥ ॐ ह्रीं आबू गिरींद्राय तीर्थशिरोमणाय श्रीआदीश्वराय दीपं यजामहे स्वाहा ॥ इति दीपक पूजा ॥ ५ ॥

॥ अथ छट्ठी अक्षत पूजा ॥

॥ दूहा ॥ अक्षत पूजा साचवै, भविजन मंगल काज ॥ तीन पुंज प्रभु आगलै, करो भविक सुख साज ॥ १ ॥ मंगल आठ करो सही, प्रभु आगे धर प्रेम ॥ अडसिध नवनिध संपजै, सुजस हुवै नित तेम ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ तुम तो भले विराजो जी, सांवलिया माहाराज, ए चाल सिखरपर भले विराजो जी, आबूके सिरदार, सिखरे पर भले विराजो जी ॥ तु० ॥ नाभरायके नंदन कहियै, तीन भवन विसरामी, केसर चंदन मृगमद घोली, पूजो अंतरजामी ॥ तु० ॥ १ ॥ विखम पहाडां विचमैं राजै, साहिब तुं सिरनामी ॥ आदीसर जोगीसर पूजी, वंछित सगला पामी ॥ तु० ॥ २ ॥ द्रव्य भावसैं पूज रचावो, मनमें आणंद पावो ॥ भर मुगताफल थाल वधावो, तीरथ महि

मा गावौ ॥ तु०॥३॥ आबू गिरिको ध्यान धरावो, तपस्यासें फल पावो ॥ घर सारू वलि दान दिरावो, संघ भगत करवावो ॥ तु०॥ ४ ॥ अचलगढे जिन दरसण करवा, संघ सकल मिल आवे ॥ आदीसर नेमीसर पूजी, मन वंछित सब पावे ॥ तुं० ॥ ५ ॥ तीरथ महिमा भविजन करियै, दिलमैं भावज धरियै ॥ सुमति कहे तन मन कर उज्जल, पून्य खजानो भरीयै ॥ तु० ॥ ६ ॥ ॐ ह्रूँ आबूगिरींद्राय तीर्थशिरोमणाय श्रीआदीश्वराय अक्षतं यजामहे स्वाहा ॥ इति अक्षत पूजा ॥ ६ ॥

॥ अथ सातमी नैवेद्य पूजा ॥

॥ दूहा ॥ मोदक मोती चूरना, ओर सुगंध रसाल ॥ पूजो तीरथरायने, भाव करी गुण माल ॥ १ ॥ नैवेद्य पूजा सातमी, करो भविक धर प्रेम ॥ तरिथनी महिमा करो, गुण गावो धर नेम ॥२॥

॥ ढाल ॥ श्रीचंद्राप्रभु जिनवर साहिब, सुणिये अरज हमारी ॥ मैं वा० ॥ ए चाल ॥ श्रीआदीसर जिनवर साहिब, तुम पर जाउं बलिहारा ॥ मैं वारी जाउं तु० ॥ आबु गिरि पर आप विराजो, साहिब पर उपगारा ॥ मैं० श्री० ॥ १ ॥ तुंहि जिनेसर तुं परमेसर, अंतर प्राण आधारा ॥ मै० ॥ जोगीसर तेरी लय जाणै, परमातम अविकारा ॥ मै० श्री० ॥ २ ॥ मनमोहन तुं नाथ निरंजन, जग जीवन हितकारा ॥ मै० ॥ सुरनर किन्नर सेव करतहै, जय२ जग भरतारा ॥ मै० श्री० ॥३॥ तेरी महिमा अधिक विराजै, सब जीवन सुखकारा ॥ मै० ॥ अनंत ज्ञान दरसणको स्वामी, मनमोहन सब प्यारा ॥ मै० श्री० ॥ ४ ॥ लोक उचित व्यवहार प्रवर्त्यो, बोध बीज दातारा ॥ मै० तुमकुं जो तन मनसैं ध्यावै, पावै वंछित सारा ॥ मै० श्री० ॥ ५ ॥ भविक लोकको तुंम उपगारी, मिथ्यातम वन वारा ॥ मै० सुमति कहै गिर पूज रचावो, ए गिरि

सब सिरदारा ॥ मै० श्री० ॥६॥ ॐ ह्रूँ आबूगिरींद्राय तीर्थशिरोम णाय श्रीआदीश्वराय नैवेद्यंयजामहे स्वाहा इति नैवेद्य पूजा ॥७॥

॥ अथ आठमो ध्वजा, फल, अष्टमंगल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ प्रभु पूजा ए आठमी, मंगल आठ कराय ॥ पंच वर ण ध्वज मोहनी, पूज करो सुखदाय ॥ १ ॥ आंबा दाडम आददे, विविध भात मनरंग ॥ प्रभु आगल ढोवो सही, भाव धरी उछरंग ॥ २ ॥ सब सुंदर आवो सही, सज सोलै सिणगार, रतन जडत कंचुक धरी, पेहरी नवसर हार ॥ ३ ॥

॥ ढाल ॥ पनरम पद गुण गाना हो, ॥ भ० प० ॥ ए चाल॥ जिनगुण मंगल गाना हो भवि, जि० ॥ फल पूजा ए गिरकी कर के, जगमें सुजस वधाना हो ॥ भ० ॥ मंगल आठ रचौ प्रभु आ गल, चंदमुखी मन भाना हो ॥ भ० जि० ॥ १ ॥ पंच वरणकी ध्वजवर कहियै, हित चितसै करवाना हो ॥ भ० ॥ सुंदर नारी स ब सिणगारी, प्रेम धरी सब आना हो ॥ भ० जि० ॥२॥ कंचू क सिआ हरख उलसिआ, आभूषण पहराना हो ॥ भ० ॥ रतन ज डत सब सुंदर चूडी, हाथे बाजु सोभाना हो ॥भ० जि०३॥ थेई थेई तान करे प्रभु आगल, मधुर स्वरै गुण गाना हो ॥ भ० ॥ इंद्राणी मिल मंगल गावै, तिम तुमे भगत कराना हो ॥ भ० जि० ॥ ४ ॥ इत्यादिक गुण जिनके गावत, बोधि बीज उपजाना हो ॥ भ० ॥ सुमति कहै भवि पूजन करियै, मन वंछित फल दाना हो ॥ भ० जि० ॥ ५ ॥ ॐ ह्रूँ आबू गिरींद्राय तीर्थशिरोमणाय श्रीआदी श्वराय फलं ध्वजं अष्टमंगलं यजामहे स्वाहा ॥ इति ध्वजा, फल अने अष्ट मंगल पूजा ॥ ८ ॥

॥ अथ नवमी वस्त्रयुगल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ वस्त्रयुगल लेइ करी, पूजो दीनदयाल ॥ सुजस सुगं

धी विसतरे, बोध बीज गुण माल ॥ १ ॥ रथयात्रा प्रभुनी करो, महिमा भगत कराय ॥ लाभ अनंतो ऊपजै, समकित निरमल थाय ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ दरसणके लोभी नैना हो दर० ॥ ए चाल ॥ हो पूजनके लोभी सैणा, लोभी० हो पू० ॥ पूजनकुं जिया नित२ चाहै, कुगुरु वचन तज देना ॥ हो पु० ॥ १ ॥ या पूजा समकितकी करणी, सुगुरु वचन सुण लेना ॥ हो० ॥ गिरिवर गढ गिरनार विराजै, नेमकुमर सुख दैना ॥ हो० ॥ २ ॥ वस्त्र युगलकी पूजन करियै, तन मन उज्जल वैना ॥ हो ॥ मिथ्या तम सब दूर निवारी, सुमति रमण संग रैहना ॥ हो० ॥ ३ ॥ सरधा कैसर रंग घोलकै, जिन आतम रंग लैना ॥ हो० ॥ विमल गिरी अष्टापद पूजो, आदीसर सुख दैना ॥ हो० ॥ ४ ॥ सिखर समेत वडो जगमांहे, वीस प्रभु हित दैना ॥ हो० ॥ आबू गिरकी महिमा अदभुत, मानो हमारा कैना ॥ हो० ॥ ५ ॥ रथजात्रा जिनवरकी करकै, पाप पडल हर लेना ॥ हो० ॥ कुगुरु कुमतिको संग छोडकै, जिन गुणमें दिल दैना ॥ हो० ॥ ६ ॥ आदीसर अलवेसर कहीयै, जग तारक जगसैना ॥ हो० ॥ सुमति सदा प्रभुके गुण गावत, बोध बीज मुझ दैना ॥ हो० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रूँ आबूगिरींद्राय तीर्थशिरोमणाये श्रीआदीश्वराय वस्त्रं यजामहे स्वाहा ॥ इति वस्त्रयुगल पूजा ॥ ९ ॥

॥ अथ दसमी गुलाबजल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ समकित निरमल कारणे, सुरभी सुगंधी लेह, छिरको श्री गिरिराजकुं, भाव धरी गुण गेह ॥ १ ॥ गिरिवर भावै भेटियै, दीजै वंछित दान ॥ गीत गान भल गाइयै, ज्युं पावो बहुमान ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ थारी गइरे अनादि नींद, जरा ढुंक जोवो तो सही

॥ जोवो० ॥ ए चाल ॥ तुम करो रे सुमतिकौ संग, रंगीला सेवो तो सही, सेवो तो सही ॥ म्हारा चेतन, सेवो तो सही॥ सेवो० म्हा० तु०॥ मुनिवरकी करणी हितवरणी, लेवो तो सही ॥ मिथ्यातम करणी दूर हियामैं, देखो तो सही ॥ दे० म्हा० तु० ॥ १ ॥ आतम कर निज गुण धरणी, देवो तो सही ॥ तुं कह्यो रे हमारो मान सुज्ञानी, वे वो तो सही ॥ वे० म्हा० तु० ॥ २ ॥ समकित सुध करणी भव हरणी, लेवो तो सही ॥ द्रौपदि जिम जिनराज भगतकर, सेवो तो सही ॥ म्हा० तु० ॥ ३ ॥ राग कतरणी जग जस भरणी, जोवो तो सही ॥ अकलंकित गुण होय भरम सब, धोवो तो सही ॥ धो० म्हा० तु० ॥ ४ ॥ सब मन हरणी गुणमणि धरणी, पावो तो सही ॥ कूड कपट कर दूर हियामै, लावो तो सही ॥ ला० म्हा० तु० ॥ ५ ॥ आबू गिरिनी पूजन करणी, ध्यावो तो सही ॥ तनमन प्रीत लगाय जिणंद गुण, गावो तो सही ॥ गा० म्हा० तु० ॥ ६ ॥ अनुपम सुख करणी अघ हरणी, भावो तो सही ॥ तुम करो रे सुगंधी पूज, भविक सुख पावो तो सही पा० म्हा० तु० ॥ ७ ॥ इम गुण वरणी पूजन करणी, गावो तो सही॥ सुमति रंगीला सैण हियामै, लावो तो सही ॥ ला० म्हा० तु० ॥ ८ ॥ ॐ ह्रूँ आबुगिरींद्राय तीर्थसिरो० श्रीआदीश्वराय सुगंधिजलं ढोकयामिः॥॥ इति गुलाबजल पूजा १०

॥ अथ इग्यारमी वाजित्र पूजा ॥

॥ दूहा ॥ नंदीघोष वजावतां, थाये लाभ अनंत ॥ विविध प्रकारै पूजतां, बोध बीज विकसंत ॥ १ ॥

॥ ढाल ॥ चाल अंगरेजी वाजेकी ॥ पूज पूज जिनराज, काज सार तुं ॥ का० ॥ ए चाल ॥ सार सार जिनराज, तार तार तुं ॥ ता० भलां है ता० ॥ जग जस धार सार, जयकार तुं ॥ सरणाइ

मृदंग चंग, सार सार तुं ॥ सा० भ० सा० ॥ २ ॥ तुंहि है जिनं द चंद, आदकार तुं ॥ जगत उधार सार, अविकार तुं ॥ अ० भ० सा० ॥ ३ ॥ समकित धार सार, सुखकार तुं ॥ गुणकौ निधान सार, भरतार तुं ॥ भ० भ० सा० ॥ ४ ॥ सुरनर देव सार, किर तार तुं ॥ आबूके जिनंद चंद, मुनि सार तुं ॥ मु० भ० सा० ॥५॥ परम आधार सार, जिन तार तुं ॥ सुमति विचार धार, सुख्खकार तुं ॥ सु० भ० सा० ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीं आबू गिरींद्राय तीर्थसिरोम णाय आदीश्वराय वाजित्र गुण वरणन पूजा ॥ १२ ॥

॥ अथ बारमी नृत्य पूजा ॥

॥ दूहा ॥ सुर सुंदर हरखै करी, सज सोलै सिणगार, ताल मृ दंग हि लैयनै, भगत करे बहु सार ॥ १ ॥ भाव धरी प्रभु आगले, अष्टापद गिरि सार ॥ रावणने मंदोदरी, नृत्य करे गुण धार ॥२॥

॥ ढाल ॥ जिन गुण गावत सुर सुंदरी रे ॥ ए चाल ॥ भगत करे मिल सुर सुंदरी रे ॥ भ० ॥ सुर सुंदरी रे देवा, सु० भ० हीर चीर पाटंबर पहरी, रमझम घुघर नाद करी२ ॥ भ० सु० ॥ १ ॥ चंद वदन मनमोहनगहरी, मृग नैनी श्रृंगार धरी रे ॥ भ० बांह बाजू बंध कंचन चूडी, वैसर मोती लाल जरी रे ॥ भ० सु० ॥ २ ॥ चंपक वरणी मन वसकरणी, प्रभु आगे गुण गावै खरी रे ॥ भ० सु० ॥ ३ ॥ जिन गुण गावत हरख वधावत, थेई थेई नाचत भा व धरी रे ॥ भ० ॥ असरण सरण तुंहिं जग दीपक, तुंही निरंजन सुखकरी रे ॥ भ० सु० ॥ ४ ॥ भविजन ध्यावत हरख उपावत, गा वत गुण सुभ राग करी रे ॥ भ० ॥ गजगत गामनी सब मिल भामनी, ठम ठम नाचत सुर महरी रे ॥ भ० सु० ॥ ५ ॥ अष्टाप द गिर रावण राजा, मंदोदरी जिम भगत करी रे ॥ भ० ॥ सुम ति सदा जिनके गुण गावत, लुल२ जिनजीके पाय परी रे ॥ भ०

सु० ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीं आबूगिरींद्राय तीर्थशिरोमणाय आदीश्वराय गीत गुण वर्णन पूजा ॥ १२ ॥

॥ अथ कलस ॥

॥ राग रेखता ॥ जिनंद जस आज मैं गायो ॥ ए चाल ॥ गिरींद जस आज मैं गायो, भेटतां हरख अति पायो ॥ गि० ॥ आबू गिरींद सुख दायो, सघन घन रुंखसैं छायो ॥ खरा जिनचंद सूरिराजा, तपै जग भाण ज्युं ताजा ॥ गि० ॥ १ ॥ क्षमाकल्याणके पाजा, विविध गुण ज्ञान के भाजा ॥ धर्म विशाल तसु नंदा, कहै युं सुमति सुखकंदा ॥ गि० ॥ २ ॥ संवत उगणीस चालीसै, प्रेम धर अधिक सुजगीसै ॥ भजो तुम देव जगदीसै, फलै सब आस निस दीसै ॥ गि० ॥ ३ ॥ देवांके देव मन भाया, पूजतां संपदा पाया ॥ विकांणै सहरमैं राजै, जगत जस ताहरो गाजै ॥ गि० ॥ ४ ॥ आद जिन पूज सुख काजै, नमत प्रभु पाप सहु भाजै ॥ कुशल मुनि भावसैं ध्यावै, सकल जन प्रेमसैं गावै गि० ॥ ५ ॥ इति श्रीआबुगिरि आदीश्वर जिन गुण महिमा वर्णन पूजा संपूर्णम्॥

---

## ॥ अथ सुगणचंद्रोपाध्याय कृत ॥
## ॥ पांच ज्ञाननी पूजा ॥

॥ तत्र ॥

### ॥ प्रथम मति ज्ञान अष्टद्रव्य पूजा ॥

॥ दूहा ॥ वर्द्धमान जिनचंदकूं, नमन करी मनरंग ॥ पूज रचुं भवि प्रेमसें, सांभळजो उछरंग ॥ १ ॥ पांच ज्ञान जिनवर कह्या, मति श्रुत अवधि प्रधान ॥ मनपर्यव केवल वडो, दिनकर जोत समान ॥ २ ॥ ज्ञान वडो संसारमें, गुरु बिन ज्ञान न होय ॥ ज्ञान सहित गुरु वंदिये, सुचि कर तनमन दोय ॥ ३ ॥ वीर जिणंद

वखाणियो, नंदी सूत्र मझार ॥ भव्य सदा अनुभव धरो, पावो सुख श्रीकार ॥ ४ ॥ निरमल गंगोदक भरी, कंचन कलश उदार ॥ श्रुत सागर पूजन करो, भाव धरी भविसार ॥ ५ ॥

॥ ढाल ॥ चित हरख धरी, अनुभव रंगै वीस परम पद सेवीये ॥ ए चाल ॥ मति अतहि भलो, सकल विमल गुण आगर, भवि जन सेविये ॥ ए आंकणी ॥ ए मतिज्ञान सदा नमिये, निज पाप सकल दूरे गमिये, मन सुद्ध करी निज गुण रमिये ॥ म० ॥१॥ व्यंजन कर अवग्रह इम जाणो, चउ भेद करी मनमें आणो, इम भाखे श्रीजिन जगभाणो ॥ म ०॥ २ ॥ अरथे करी भेद जिणंद आखे, पण इंद्री मनकर प्रभु दाखे, मुनि मानस ते दिलमें राखे ॥ म० ॥ ३ ॥ वलि षट् विध भेद इहां कहिये, षट् भेदअपाय करी लहिये, षट् विध धारण भवि सरदहिये ॥ म० ॥ ४ ॥ इम भेद अठाइस भवि धारो, इम भाखे जिनवर सुखकारो, निश्चय व्यवहार ते अवधारो ॥ म० ॥ ५ ॥ वलि रतन जडित कंचन कलशै, भवि पूजन कर तनमन उलसे, चिद्रूप अनूप सदा विलसै ॥ म० ॥ ६ ॥ ए ज्ञान दिवाकर सम कहियै, इम सुमति कहे दिलमें गहिये, ए ज्ञानथी अनुपम सुख लहिये ॥ म० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रूँ परमा० श्री मतिज्ञानधारकेभ्यः जलं यजामहे स्वाहा ॥ १ ॥

अथ बीजी श्रुतज्ञान अष्टद्रव्य पूजा ॥

॥ दूहा ॥ श्रुतधारक पूजन करो, भाव धरी मनरंग ॥ उपगारी सिर सेहरो, भाखे जिन उछरंग ॥ १ ॥ मृगमद चंदन वाससें, जो पूजे श्रुतअंग, अनुभव सुद्ध प्रगटे सही, पावे सुख अभंग ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ नाभजीके नंदाजीसें लग्या मेरा नेहरा, ना० ॥ ए चाल ॥ श्रुत जाकी पूजा कर सीखो भवि सेहरा ॥ श्रु० ॥ विनय सहित गुरु वंदन करके, लुल२ पाय नमें गुरु देवरा ॥ श्रु० ॥ तीन

तीस आसातन टाली, भगत करो भवि गुणगण गेहरा ॥ श्रु० ॥१॥ श्रीगुरु ज्ञान अखंडित वरते, ज्यूं पावस रुत वरसे मेहरा ॥ श्रु० ॥ दश विध विनय करे श्रुत गुरुको, सेवे ज्युं अलि फूलने नेहरा ॥ श्रु० ॥ २ ॥ गुण मणि रयण भर्यो श्रुतसागर, देख दरस हरखावे मेरा जियरा ॥ श्रु० ॥ पूछन वायन वलि२ करिये, सीझे वंछित ज्युं मुनि सेवरा ॥ श्रु० ॥ ३ ॥ गुरु भगती जेसी गणधरकी, वीर कहे सुण गौतम सेहरा ॥ श्रु० ॥ एसें गुरु भक्तिसें सीखो, ए श्रुतज्ञान सकल सुख देहरा ॥ श्रु० ॥ ४ ॥ गुरु विन ओर न को उपगारी, श्री गुरु देव नित गुणमणि जेहरा ॥ श्रु० ॥ एसें गुरुकी कीरत कर के, सुमति धरो दिलमें गुण गेहरा ॥ श्रु० ॥ ५ ॥

॥ ढाल बीजी ॥ नित नमिये थिवर मूनीसरा, नि० ॥ ए चाल ॥ नित नमिये श्रुतधर मुनिवरा, नि० ॥ अरथे श्रीजिनराज वखाणे, सूत्रे श्रीगुरु गणधरा ॥ नि० ॥ १ ॥ मेघधुनी जिम भवि जन सुण के, हरखे ज्यूं केकीवरा ॥ अंग इग्यारे गुणमणि धारक, बारे उपांग उजागरा ॥ नि० ॥ २ ॥ जगत उद्धारण तूं परमेसर, सकल विमल गुण आगरा ॥ छेद पयन्ना नंदी सेवो, मूल सूत्र भवि गुणकरा ॥ नि० ॥ ३ ॥ श्रुतधारी गौतम गुण दीवो, पूरव चवद विद्याधरा ॥ पहिलो आचारंग वखाणे, चरण करण गुण सुखकरा ॥ नि० ॥४॥ दूजो सूयगडंग सुणीजे, भेदतिसय तेसठ खरा ॥ तीजो ठाणांग सूत्र विराजे, सुणतां पाप मिटे परा ॥ नि० ॥ ५ ॥ चोथो समवायांग सुहावे, अरथ अनेक करी वरा ॥ पंचमे भगवइ महिमा करिये, स हस छत्तीस प्रसनधरा ॥ नि० ॥ ६ ॥ छठो ज्ञाता अंगसु ध्यावो, ध रम कथा कहे जिनवरा ॥ सातमो अंग उपासक कहिये, दस श्रा वक प्रतिमाधरा ॥ नि० ॥ ७ ॥ आठमे अंगे जिनवर दाखे, अंतगड केवली मुनिवरा ॥ नवमे अंगे भविजन धारो, अनुत्तरोववाइ सुभ

करा ॥ नि० ॥ ८ ॥ प्रश्नविचार कह्या जिन दशमें, अंगुष्ठादिक सुभ तरा ॥ अंग इग्यारमें जिनवर दाखे, कर्मविपाक विविध परा ॥ नि० ॥ ९ ॥ बारमो अंग जिणंद वखाणे, अतिशय गुण विद्याधरा ॥ अक्षर श्रुत वलि सन्नी कहिये, सम्यक् भेद अधिक तरा ॥ नि० ॥ १० ॥ सादि भेद सपरजव लहिये, गम्यक् भेद सुणो नरा ॥ अंग प्रविष्ट कहे जिनवरजी, भेद चवद सुणजो खरा ॥ नि० ॥ ११ ॥ इम जो श्रीश्रुतज्ञान आराधे, भावभगत कर बहु परा ॥ सुमति कहे गुरू ज्ञान आराधो, वंछित पूरण सुरतरा ॥ नि० ॥ १२ ॥ ॐ ह्रीं श्रीपर० श्रीश्रुतज्ञानधारकेभ्यः अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति चंदन पूजा ॥ २ ॥

॥ अथ तीजी अवधिज्ञान अष्टद्रव्य पूजा ॥

॥ दूहा ॥ अगर सेल्हारस धूपसें, पूजो अवधि उदार ॥ बोधबीज निरमल हुवे, प्रगटे सुख्ख अपार ॥ १ ॥ नवल नगीने सारखो, ज्ञान वडो संसार ॥ सुरनर पूजे भावसुं, महियल ज्ञान उदार ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ निरमल हुय भज ले प्रभु प्यारा, सब० ॥ ए चाल ॥ अवधिज्ञानको पूजन कर ले, ज्यूं पावो भव पार सलूणा ॥ अ० ॥ ज्ञान वडो सुख देण जगतमें, उपगारी सिरदार सलूणा ॥ अ० ॥ १ भेद असंख कहे जिनवरजी, मूल भेद छव सार, स० ॥ अ० ॥ वर्द्धमांन हियमांन वखाणे, सूत्रे श्रीगणधार, स० ॥ अ० ॥ २ ॥ सुर नर तिरि सहु अवधि प्रमाणे, देखे द्रव्य उदार, स० ॥ अवधि सहित जिनवर सहु आवे, थाये जग भरतार, स० ॥ अ० ॥ ३ ॥ ज्ञान विना नर मूढ कहावे, ढोर समो अवतार, स० ॥ ज्ञानी दीपक समजग मांहे, पूजे सहु नर नार, स० ॥ अ० ॥ ४ ॥ ज्ञान तणी महिमा जगमांहे, दिन२ अधकी सार, स० ॥ मूल मंत्र जग

वंस करवाको, ए हिज परम आधार, स० ॥ अ० ॥ ५ ॥ ज्ञाननी पूजा अहनिस करिये, लीजे वंछित सार, स० ॥ ज्ञानने वंदी बोध उपावो, करम कलंक निवार, स० ॥ अ० ॥ ६ ॥ इत्यादिक महिमा भवि सुणके, पूजो अवधि उदार, स० ॥ सुमति कहे भवि भाव धरीने, सेवो ज्ञान अपार स० ॥ अ० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीँ परमा० श्रीअवधिज्ञान धारकेभ्यः अष्ट द्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति तीजी पूजा ॥ ३ ॥

॥ अथ चोथी मनपर्यवज्ञान अष्टद्रव्य पूजा ॥

॥ दूहा ॥ केतकी दमणो मालती, अवर गुलाब सुगंध ॥ भाव धरी पूजन करो, हरे कुमति दुरगंध ॥ १ ॥ मनपर्यव पूजा करो, विविध कुसुम मनरंग, महके परिमल चिहुं दिसे पांमे सुजस अभंग ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ सेत्रुंजानो वासी प्यारो लागे मोरा राजिंदा ॥ से० ॥ ए चाल ॥ जिनजीरो ज्ञान सुहावे, म्हारा राजिंदा ॥ जि० ॥ जिनजीरो ज्ञान अनंतो सोहे, कहेतां पार न आवे ॥ म्हा० जि० ॥ १ ॥ सन्नी नर मन परजय जाणे ते मुनि ज्ञान कहावे ॥ म्हा० ॥ विपुलमती ने ऋजुमती कहिये, ए दुय भेद लहावे ॥ म्हा० जि० ॥ २ ॥ अंगुल अढिए ऊणो देखे, ते ऋजु नाम धरावे ॥ म्हा० ॥ संपूरण मानव मन जाणे, तेही विपुल कहावे ॥ म्हा० ॥ मनगत भाव सकल ए भाषे, ते चोथो मन भावे ॥ म्हा० ॥ एहनी महिमा नित२ कीजे, तिम भवि नाम धरावे ॥ म्हा० जि० ॥ ४ ॥ जगजीवन जगलोचन कहिये, मुनिजन ए नित ध्यावे ॥ म्हा० ॥ दीक्षा ले जिनवर उपगारी, चोथो ज्ञान उपावे ॥ म्हा० जि० ॥ ५ ॥ मनका संसा दूर करत हे, सुणतां आण मनावे ॥ म्हा० ॥ तन मन सुचिकर पूजन करले, जनम२ सुख पावे ॥ म्हा० जि० ॥ ६ ॥ विविध कुशमसें पूजा करतां, बोध लता उपजावे ॥ म्हा० ॥ सुमति कहे भवि ज्ञान आराधो, श्रीजिन देव बतावे ॥ म्हा० जि०

॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं श्री परम० श्री मनपर्यवज्ञानधारकेभ्यः अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति चोथी पूजा ॥ ४ ॥

॥ अथ पांचमी केवलज्ञान अष्टद्रव्य पूजा ॥

॥ दूहा ॥ प्रभु पुजो ए पंचमी, पंचमज्ञान प्रधान ॥ सकल भाव दीपक सदा, पूजो केवल ज्ञान ॥ १ ॥ फल दीपक अक्षत धरी, नैवेद्य सुरभि उदार ॥ भाव धरी पूजन करों, पावो ज्ञान अपार॥२॥

॥ ढाल ॥ तुम बिन दीनानाथ दयानिध कोन खबर ले० ॥ ए चाल ॥ तूं चिद्‌रूप अनूप जिनेसर, दरसणकी बलिहारी रे ॥तुं०॥ निरमल केवल पूरण प्रगट्यो, लोकालोक विहारी रे ॥ केवल ज्ञान अनंत विराजे, क्षायक भाव विचारी रे ॥तुं०॥१॥ ज्योत सरूपी जगदानंदी, अनुपम शिव सुख धारी रे ॥ जगत भाव परकाशक भानू, निज गुण रूप सुधारी रे ॥ तु० ॥ २ ॥ सकल विमल गुण धारक जगमें, सेवत सब नरनारी रे, आतम सुद्ध सरूपी भविजन गुण मणिरयण भंडारी रे ॥ तुं० ॥ ३ ॥ केवल केवलज्ञान विराजे, दूजो भेद न धारी रे ॥ आतम भावे भविजन सेवो, जगजीवन हितकारी रे ॥ तुं० ॥४॥ अवर ज्ञान सब सेश कहावे ,केवल सरव विहारी रे ॥ सर्व प्रदेशी जिनवर भाखे, साखे श्रीगणधारी रे ॥ तुं ॥५॥ भए अयोगी गुणके धारक, श्रेण चढो सुखकारी रे ॥ अष्ट कर्मदल दूर करीने, परमातम पद धारी रे ॥ तुं० ॥ ६ ॥ एसें ज्ञान वडो जगमांहे, सेवो सुद्ध आचारी रे ॥ सुमति कहे भविजन सुभ भावे, पूजो कर इकतारी रे ॥ तुं० ॥ ७ ॥ फल अक्षत दीपक नैवेद्यसें, पूजो ज्ञान उदारी रे ॥ पूजत अनुभव सत्ता प्रगटे, विलसे सुख ब्रह्मचारी रे ॥ तु०॥ ८ ॥ ॐ ह्रीं श्रीपरमात्म० श्रीकेवलज्ञानधारकेभ्यः अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥

॥ अथ कलश ॥

॥ केसरियाने जिहाजको लोक तिरायो ॥ ए चाल ॥ असरण सरण कहायो, प्रभु थारो ज्ञान अनंत सुहायो ॥ अ० ॥ मति श्रुति अवधि अने मनपर्यव, केवल अधिक कहायो ॥ भव्य सकल उपगार करतहे, श्रीजिनराज वतायो ॥ प्र० ॥ १ ॥ खरतर गच्छपति चंद्रसूरीश्वर, राजत राज सवायो ॥ तेजपूंज रवि शशि सम सोहे, देखत दिल उलसायो ॥ प्र० ॥ २ ॥ प्रीतसागर गणि शिष्य सुवाचक, अम्रत धर्म सुपायो ॥ सीश क्षमाकल्याण सुपाठक, सदगुरु नाम धरायो ॥ प्र० ॥ ३ ॥ धरम विशाल दयाल जगतमें, ज्ञान दिवाकर ध्यायो ॥ ज्ञान क्रियानो मूल जे कहीये ॥ तत्वरमण मन भायो ॥ प्र० ॥ ४ ॥ वीकानेर नगर अति सुंदर, संघ सकल सुख दायो ॥ सुद्धमति जिन धर्म आराधक, भगत करे मुनिरायो ॥ प्र० ॥ ५ ॥ उगणीसे चालीसे वरसे, आसु सुदि वरदायो ॥ ज्ञान विजयकारक सब जगमें, नित प्रति होत सहायो ॥ प्र० ॥ ५ ॥ सुमति सदाजिन राज कृपासें, ज्ञांन अधिक जस गायो ॥ कुशल निधान मोहनमुनि भावे, ज्ञांन तणो गुण गायो ॥ प्र० ॥ ७ ॥ इति श्री पांचज्ञान पूजा संपूर्णम् ॥

॥ अथ पूजा विधि ॥

बाजोट पर पांच साथिया कीजे, उसपर चावलोका साथिया करणा, रु ५) श्रीफल ५ थापना करणी, पीछे स्नात्र पढाणी. नालेर नंग ७, अंगलूहणा ३, चावल मिठाइ, फल, बिदाम, सुपारी, पुष्प मोली, कुंकुं, केशर, अंगी, घी, रोक टका वगैरे विशेष विधि गुरु मुखसे जाणना.

---

## ॥ अथ सुगणचंद्रोपाध्याय कृत ॥
## ॥ सहस्रकूट पूजा ॥

॥ तत्र ॥

### ॥ प्रथम जल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ श्रीजिनवर प्रणमी करी, भाव धरी भरपूर ॥ अनुभव गुण निरमल करी, वंदू जिनवर सूर ॥ १ ॥ ओघे श्रीजिनरायनी, संख्या आगम जेह ॥ गुरु मुख जे इम सांभळी, ते सुणजो धर नेह ॥ २ ॥ सहसकूटनी थापना, करिये विधि विस्तार ॥ पूज रचावो नवनवी, अष्ट दिवस सुविचार ॥ ३ ॥ श्रीसेत्रुंजा ऊपरे, सहसकूटनो भाव ॥ ते देखी भवि उर धरो, सेवो जिनवर पाव ॥ ४ ॥ अष्ट द्रव्य लेइ करी, तन मन उज्जल भाव ॥ गीत नृत्य प्रभु आगले, कर पूजन गुण गाव ॥ ५ ॥ सधव सुहागण सुंदरी, सझ सोले सिणगार ॥ प्रभु आगे मंगल करे, पावे हरख अपार ॥ ६ ॥ निरमल जल कलशा भरी, स्नात्र करे भवि सार ॥ सहसकूट जिनराजनी, महिमा अधिक उदार ॥ ७ ॥ ( जलादिक अष्ट द्रव्य लेणा )

॥ ढाल ॥ आज आयोरे उछाह जीवडा नाच जिणंद आगे ॥ ए चाल ॥ आज हरख अपार, जिनवर पूजन करियेरे ॥ आ० ॥ पंच भरत वलि ऐरवत पंच, इण दस क्षेत्र तणा जिन संच ॥ आ० ॥ दक्षण उत्तर भरते जाण, अतीत अनागत ने वर्त्तमान ॥ आ० ॥१॥ इण पर गिणतां जिनवर थाय, सातसें वीस अधिक कहवाय ॥ आ० ॥ तीस चोवीसी वंदू एह, तारण तरण भविक गुण गेह ॥ आ० ॥ २ ॥ परमातम परमेसर जांण, एहनी आंण करो परमांण ॥ आ० ॥ जिन सम अवर न दजो देव, सुरवर मुनिवर करता सेव ॥ आ० ३ ॥ अतिसयवंत महंत उदार, सुर नर मोहे देख दीदार ॥ आ० ॥ वारी जाउं एहनी वार हजार, मुझ प्रीतम एहिज अवधार ॥ आ०

४ ॥ करता भूमंडल उपगार, जगनायक जिनवर जयकार ॥ आ० ॥ भाव धरी वंदूं जगसार, सुमति सदा दीजे किरतार ॥ आ० ५॥ ॐ ह्रीं परमात्मने० सहस्रकूटजिनेंद्राय जलादि अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ १ ॥ इति प्रथम पूजा ॥

॥ अथ बीजी चंदन पूजा ॥

॥ अष्ट प्रकारी थाली लेके खडा रहे ॥ दूहा ॥ वर्त्तमान जिन वंदिये, तीन चोवीसी मांह ॥ ऋषभादिक जिन पूजतां, दिन२ हरख उछाह ॥ १ ॥ कुंकुम चंदन मृगमदे, अंबर सुगंध विशाल ॥ श्रीजिनवर पूजन करो, भाव धरी गुणमाल ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ अबतो उधारयो मोह चहिये, जिनंदराय ॥ ए चाल ॥ वर्त्तमान जिन पूजन करके, तन मनको सब पाप हरो रे ॥ व० ॥ ऋषभ अजित संभव अभिनंदन, सुमति सदा जिनराज खरो रे ॥ व० ॥ १ ॥ पद्म सुपास जिनंदसु सेवो, चंद्र प्रभु चित चाह धरो रे॥ सुविध शीतल जिन अंतरजामी, श्रीश्रेयांस जिनंद वरो रे ॥व० ॥ २ ॥ बारमो वासुपूज्य जिन नमने, मिथ्यातम सब दूर करो रे॥ विमल अनंत धर्म जिन नमतां, ऋद्ध सिद्धको भंडार भरो रे ॥ व० ॥ ३ ॥ सांति कुंथु अरि मल्लि जिनेसर, मुनिसुव्रत दिल ध्यान करो रे॥ नमि नेमी श्रीपास जिनेसर, वीर सदा मुझ नाथ खरो रे ॥ व० ॥ ४ ॥ ए चोवीसे जिन गुण गावत, संपद सुखकी सेज वरो रे॥ सुमति सदा जिन पूजन करके, लुल२ जिनजीके पाय परो रे व० ॥ ५ ॥ ॐ ह्रीं परमा० सहस्रकूट जिनेंद्राय अष्ट द्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति दूसरी पूजा ॥ २ ॥

॥ अथ तीजी पुष्प पूजा ॥

॥ अष्टद्रव्य ले खडा रहे ॥ दूहा ॥ पुष्पमाल गूंथी करी, कंठ ठवो जिनराज ॥ सुमति सुगंधी विस्तरे, लाभ अनंत समाज ॥ १ ॥

अतीत चोवीसी वंदिये, आंणी भाव प्रधान ॥ मन वंछित पूरण सदा, परतिख कलप समान ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ श्रीचंद्राप्रभु जिनवर साहिब, सुणियो अरज० ॥ ए चाल ॥ केवलज्ञांनी ने निरवाणी, सागर महा जसकारा ॥ में वारी० ॥ विमलनाथ निरमल गुणधारक, सर्वानुभूत उदारा ॥ में० स० के० ॥ १ ॥ श्रीधर दत्त जिनवर उपगारी, दामोदर अविकारा ॥ में० दा० ॥ अधिक सुतेज जिनेसर स्वामी, मुनिसुव्रत गुणकारा ॥ में० मु० के० ॥ २ ॥ श्रीसुमति शिवगति जिन पूजो, अस्तग नमी मुनि प्यारा ॥ में० अ० ॥ अनिल यशोधर जिनवर सेवो, किरतारथ मनुहारा ॥ में० की० के० ॥ ३ ॥ श्रीजिनराज जिनेसर वंदो, सुद्धमती शिवकारा ॥ में० सु० ॥ स्पंदन संप्रति जिन चोवीसे, सुमति सदा सुखकारा ॥ में० सु० के० ॥ ४ ॥ ॐ ह्रीँ परमात्म० श्रीसहस्रकूटजिनेंद्राय जलादिअष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति तीसरी पूजा ॥ ३ ॥

॥ अथ चोथी धूप पूजा ॥

॥ दूहा ॥ भावी जिनवर वंदिये, द्रव्यभाव सुविचार ॥ पद्मनाभ आदिक प्रभु, वंदू वारंवार ॥ १ ॥ कृश्नागर मृगमद तगर, अंबर तुरक लोबान ॥ धूप करो जिनराजने, पावो सुख असमान ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ संभव जिन सुखकारी रे वाल्हा ॥ ए चाल ॥ पदमनाभ सुखकारी रे वाल्हा, प० ॥ हां हो रे वाल्हा, वारी जाउं वार हजारी रे वाल्हा ॥ प० ॥ सूरदेव जिन वंदू भावे, सुपारस ब्रह्मचारी रे ॥ वा० प० ॥ १ ॥ श्वयंप्रभु जिन अंतरजामी, सर्वानुभूत उदारी ॥ देवश्रुती जिन पर उपगारी, उदयपेढाल विचारी रे ॥ वा० प० ॥ २ ॥ पोट्टिल जिन शतकीर्त्ति कहिये, सुव्रत जिन हितकारी ॥ अमम जिनेसर बारमो कहीये, निष्कषाय गुण

धारो रे ॥ वा० प० ॥ ३ ॥ निष्पुलाक जिन पनरमो सेवो, महिमा अधिक तुमारी ॥ सोलम निरमम जिनवर भावे, सेव करो इकतारी रे ॥ वा० प० ॥ ४ ॥ चित्रगुप्ति चित चाह धरीने, समाधि सेवो सुविचारी ॥ संबर जिन गुण मणिके आगर, जस्सोधर जसधारी रे ॥ वा० प० ॥ ५ ॥ विजय मल्लिदेव जिनवर पूजो, अनंतवीरज सुभचारी ॥ भाव करी भद्रंकर सेवो, एहिज निज गुण धारी रे ॥ वा० प० ॥ ६ ॥ भावी जिनवर उत्तम कहिये, चरण कमल बलिहारी ॥ सुमति कहे तन मन कर उज्जल, सेवो जिन इकतारी रे ॥ वा० प० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीँ परमात्म० सहस्त्रकूटजिनेंद्राय अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति चवथी पूजा ॥ ४ ॥

॥ अथ पांचमी दीप पूजा ॥

॥ दूहा ॥ दीपक कंचनमय करी, पूजो जग भरतार ॥ धातकी पूरब खंडमें, भरत तणां जिनसार ॥ १ ॥

॥ ढाल ॥ तुम बिन दीनानाथ दयानिध, को० ॥ ए चाल ॥ धातकी खंडे पूरब भरते, अतीत चोवीसी वंदो रे ॥ धा० ॥ रतनप्रभुने अमल प्रभूजी, असंभव जिनचंदो रे ॥ धा० ॥ १ ॥ श्री अकलंक चंदा प्रभु प्रणमुं, सुभंकर सुख कंदो रे ॥ संपतनाथ जिन सुंदर भावे, नाथ पुरंदर इंदो रे ॥ धा० ॥ २ ॥ श्रीस्वामी जिन देवदत्तजी, वासवदत्त सुनंदो रे ॥ श्रीश्रेयांस जिनेसर वंदो, वीर स्वरूप आनंदो रे ॥ धा० ॥ ३ ॥ श्रीतपतेज दिवाकर सेवो, श्रीपति बोध सुदेवो रे ॥ श्रीसिद्धारथ जिनवर पूजो, स्पंदन जिन गुण देवो रे ॥ धा० ॥ ४ ॥ अमलनाथ देवेंद्रसु पूजो, प्रवचननाथ सुचंदो रे ॥ विश्वानन जिनदेव सुवंदो, मेघ अधिक गुण वृंदो रे ॥ धा० ॥ ५ ॥ श्रीसर्वज्ञ जिनेसर वंदो, चोवीसम मुनिचंदो रे ॥ धातकी खंडे पूरब भरते, अनागत जिन वृंदो रे ॥ धा० ॥ ६ ॥ इम

द्विज धातकी पूरब भरते, वर्त्तमान सुखकंदो रे ॥ सुमति सदा जिनराज कृपासें, लहे सदा आनंदो रे ॥ धा० ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं परमा० सहस्रकूट जिनेंद्राय दीपं यजामहे स्वाहा ॥

॥ अथ छठी अक्षत पूजा ॥

॥ दूहा ॥ पछिम धातकी खंडमें, भरते जिनवर सार ॥ अतीत चोवीसीए कहूं, सांभलजो सुविचार ॥ १ उज्जल तंदुल लेयने, मंगल कर भविसार ॥ निरमल गुण प्रगटे सही, पूजत जग भरतार ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ पास जिनंदा प्रभु मेरे मन वसिया ॥ पा० ॥ ए चाल ॥ अतीत चोवीसी सेवो भवि रसिया ॥ अ० से० ॥ पछिम धातकी भरते सोहे, ए जिनराज सकल मन वसिया ॥ स० अ० ॥ वृषभनाथ महाराज विराजे, श्रीप्रियमित्र अधिक गुण रसिया ॥ अ० ॥ १ ॥ शांति जिनेसर जग उपगारी, समुद्रनाथ सेवो भवि रसिया ॥ से० ॥ अजित जिनेसर जग जयकारी, श्रीअव्यक्त सकल सुख रसिया ॥ अ० ॥ २ ॥ कल्लासित जिन जगके दीपक, सरबजीत जिन अधिक दरसिया ॥ अ० ॥ प्रबुद्ध जिनेसर नवमो कहिये, दशमो प्रव्रजित अधिक उलसिया ॥ अ० ॥ ३ ॥ श्री सोधरम जिनेसर वंदो, तमोधिदीप ए नाम दरसिया ॥ अ० ॥ वज्रसेन श्री बुद्ध जिनेसर, प्रबंधनाथ जगके दुख घसिया ॥ अ० ॥ ४ ॥ अजित प्रमुख पल्योपम वंदो, अकोप जिनंद सब पाप तरसिया ॥ अ० ॥ निष्टित जिन मृगनाभसु सेवो, देवेंद्रनाथ मुझ मनमें वसिया ॥ अ० ॥ ५ ॥ प्रायच्छित जिन वंदू उपगारी, चोवीसम जिननाथ छे रसिया ॥ अ० ॥ पच्छिम भरते धातकी खंडे, वर्त्तमान अनागत रसिया ॥ अ० ॥ ६ ॥ इण विध जो भवि पूज करत हे, तसु मन वंछित मेघ वरसिया ॥ अ० ॥ तीन चोवीसीए नित वंदो, सुमति सदा ए ज्ञान दरसिया ॥ ७ ॥ ॐ ह्रीं परमा० जलादि अष्ट द्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति छठी पूजा ॥ ६ ॥

॥ अथ सातमी फल नैवेद्य पूजा ॥

॥ दूहा ॥ सातमी पूजा साचवे, फल नैवेद्य सुखकार ॥ उत्तम फल पूजा करो, पावोसुख अपार ॥ १ ॥ पुष्कर द्वीपे वंदिये, अतीत चोवीसी जेह ॥ सास्त्र थकी सुणजो सदा, अनुपम गुणको गेह ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ जात्रा निनाणुं करिये विमलगिरि ॥ जा० ॥ ए चाल ॥ पुष्कर द्वीप सुवंदो रे, भविजन पु० ॥ पूरव भरते अतीत चोवीसी, सेवत भवि चिरनंदो रे ॥ भ० पु० ॥ पदमचंद्र रक्तांग अजोगिक, सरवारथ सुखकंदो रे ॥ भ० पु० ॥ १ ॥ ऋषीनाथ हरिभद्र सुहंकर, गणाधिप मुनि इंदो रे ॥ भ० ॥ पारत्रक जिनकुंभ वि वंदो, ब्रह्मचारी सुखकंदो रे० भ० ॥ २ ॥ दीपक जिन वलि राज ऋषीसर विशाख प्रभु जिनचंदो रे ॥ भ० ॥ अचित रवि श्रीसोम जिनेसर, जय श्री मोक्ष जिनंदो रे ॥ भ० पु० ॥ ३ ॥ अग्निभानु धनुखसु वंदो, समांचित चिरनंदो रे ॥ भ० ॥ प्रसिद्धनाथ श्री जिनवर इंदो, वंदी पाप निकंदो रे ॥ भ० पु० ॥ ४ ॥ इमहिज वरतमान जिन पूजी, अनागत जिन वंदो रे ॥ भ० ॥ सुमति कहे जो जिनवर पूजे, तेहिज जग मणि चंदो रे ॥ भ० ॥ ॐ ह्रीं परमा० सहस्त्रकूट जिनेंद्राय अष्टद्रव्यंयजामहे स्वाहा ॥ इति सातमी पूजा ॥ ७ ॥

॥ अथ आठमी वस्त्र युगल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ वस्त्र युगल प्रभु आगले, ढोवो भविक उदार ॥ जंबू एरवत क्षेत्रमें, पूजो जिनवर सार ॥ १ ॥

॥ ढाल ॥ आज हुं गइथी समवसरणमें, वाणी सुधारस पीवा रे ॥ ए चाल ॥ जंबूद्वीपे एरवरतमें, इमहिज जिनवर छाजे री ॥ वारी इ० जं० ॥ तीन चोवीसी गिणतां भविजन, बहुत्तर जिनपति राजे री ॥ वा० ब० जं० ॥ १ ॥ गुरु मुखथी अवधारो भविजन, प

रमातम गुण साजे री ॥ वा० प० जं० ॥ भाव धरी पूजन भवि करतां, कुमति कुटलता लाजे री ॥ वा० कु० जं० ॥ २ ॥ इमहिज धातकी पूरव मांहे, एरवत क्षेत्र सुकाजे री ॥ वा० ए० जं० ॥ तीन चोवीसी नित२ नमिये, बोधलता गुण वाजे री ॥ वा० बो० जं० ॥ ॥ ३ ॥ इमहिज धातकी पश्चिम सोहे, एरवत क्षेत्र सु छाजे री ॥ वा० ए० जं ॥ इण संक्षाये गिणतां भवि जन, सातसें वीस समाजे री ॥ वा० सा० जं० ॥ ४ ॥ जगत जंतु करुणा निधि स्वामी, अम्रृत वाणसु गाजेरी ॥ वा० अ० जं ॥ उमति कहे ए जिनवर पूजो, उपगारी शिरताजे री ॥ वा० उ० जं० ॥ ५ ॥ ॐ ह्रूँ परमा० सहस्त्रकूट जिनेंद्राय अष्टद्रव्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति आठमी पूजा ॥ ८ ॥

॥ अथ नवमी ध्वज पूजा ॥

॥ दूहा ॥ वीस जिनेसर साश्वता, पंच विदेह मझार ॥ सीमंधर आदे करी, प्रणमूं वार हजार ॥ १ ॥ गगन वीच अदभुत वणी, पंच वरण विकसंत ॥ नवमी ध्वज पूजा करी, लेवो लाभ अनंत ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ सेत्रुंजानो वासी प्यारो लागे म्हारा राजिंदा ॥ ए चाल ॥ विहरमान भवि ध्यावो, म्हारा राजिंदा, वि० ॥ सीमंधर युगमंधिर स्वामी, बाहु सुबाहु सुहावे ॥ म्हा० ॥ श्रीसुजात स्वयं प्रभू सेवो, ऋषभानन मन भावे ॥ म्हा० वि० ॥ १ ॥ अनंत वीरज श्रीसूरप्रभूजी, दशमो विशाल कहावे ॥ म्हा० ॥ वज्रधर जिनभवि सेवो जुगते, बोध बीज उपजावे ॥ म्हा० वि० ॥ २ ॥ चंद्रानन जिन चंद्र बाहुजी, भुजंग इसर सुख पावे ॥ म्हा० ॥ नेम प्रभु जिन गुणमणि दरियो, वीरसेन मुनिरावे ॥ म्हा० वि० ॥ ३ ॥ अठारम महाभद्रसु सेवो, देवजसा नित ध्यावे ॥ म्हा० ॥ अजित वीरज जिन वीसमो ध्यावो, देख्यां हरख नमावे ॥ म्हा० वि०

॥ ४ ॥ पंच विदेहे ए जिन सोहे, सोवन वरण लहावे ॥ चोराशी लख पूरव आयु, साश्वता एहिज पावे ॥ म्हा० वि० ५ ॥ परम पुरुष ए वीस जिनेसर, ए जग सार कहावे ॥ म्हा० ॥ सुमति कहे ए जिनवर, पूजो, निज गुण ज्युं भवि आवे ॥ म्हा० वि० ॥ ६ ॥ ॐ ह्रूँ परमा० सहस्त्रकूट जिनेंद्राय ध्वजं यजामहे स्वाहा ॥ इति नवमी ध्वज पूजा ॥ ९ ॥

॥ अथ दशमी नाटक अष्टमंगल पूजा ॥

॥ नाटक तथा अष्टमंगलीकका रु १) ॥ दूहा ॥ पंच विदेहे साश्वता, एकसो साठ जिनंद, कल्याणक जिनराजना, पूजो अधिक आनंद ॥ १ ॥ सधव मिली प्रभु आगले, मंगल आठ करंत ॥ तन मन उज्जल भावसें, हृदय कमल विकसंत ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ हांहो रे देवा बावन चंदन घस कुमकुमा ॥ ए चाल ॥ हांहो रे देवा, पंचविदेह विराजता, उत्कृष्टा सहु जिनराज ए ॥ हांहो० ॥ एकसो साठ सुहंकरा, जगबंधव जग सिरताज ए ॥ १ ॥ हां० जनम समें त्रिहुं लोकमें, हरखित हुवे सहु सुरराज ए ॥ हां० चोसठ सुरपति भावसुं, उच्छव करे हितसुख काज ए ॥ २ ॥ हां० च्यवन जन्म दिक्षा सही, केवल सदा मोक्ष सुभराज ए ॥ हां० चोवीसे जिनराजना, कल्याणक वलि सुसमाज ए ॥ ३ ॥ हां० पंच पंच गिणती करयां, एकसो वीस भये सुभछाज ए ॥ हां० च्यार जिनेसर साश्वता, ऋषभानन जिन गुणराज ए ॥ ४ ॥ हां० चंद्रानन बीजो नमुं, वारखेण तीजो महाराज ए ॥ हां० वरधमान नित वंदिये, ए च्यारे सुभ गुण पाज ए ॥ ५ ॥ हां० द्रव्य भाव पूजन करो, भव जलनिध तारण जीहाज ए ॥ हां० सुमति सदा जिनराजना, पद वंदे हित सुख काज ए ॥६॥ ॐ ह्रूँ परमा० सहस्त्रकूट० अष्टमंगलंजलादि अष्टद्रव्यंयजामहे स्वाहा ॥ इति दशमी पूजा ॥१०॥

॥ अथ इग्यारमी गीतनृत्य पूजा ॥

॥ दूहा ॥ गीत नृत्य गुण गावतां, थाये लाभ अनंत ॥ भव्य सदा सेवन करे, हृदय कमल विकसंत ॥ १ ॥

॥ ढाल ॥ थारी गई रे अनादि नींद, जरा इक जोवो तो सही ॥ ए चाल ॥ तने देवे रे सुज्ञानी सीख, जिनंद पद सेवो तो सही ॥ से० म्हा० से० त० ॥ जिनवरकी वरणी दुख हरणी, जोवो तो सही ॥ म्हा०जो० ॥ रायपसेणी मांहि हियामें, पोवो तो सही ॥ पो० म्हा० त० ॥ १ ॥ भवोदधिकी तरणी सुख करणी, लेवो तो सही ॥ म्हा० ले० ॥ तूं रुल्यो रे अनंते काल अज्ञानी, वेवो तो सही ॥ वो० म्हा० त० ॥ २ ॥ समकितकी करणी मन हरणी, सेवो तो सही ॥ म्हा० से० ॥ परहर मांन गुमांन जगत जस, लेवो तो सही ॥ ले० म्हा० त० ॥ ३ ॥ भविजनकी करणी जस भरणी, वोवो तो सही ॥ म्हा० वे० ॥ अजर अमर गुण होय करम मल, धोवो तो सही ॥ धो० म्हा० त० ॥ ४ ॥ इत्यादिक गुण गण जिनवरणी, भावो तो सही ॥ म्हा० भा० ॥ गीत ज्ञांन सुभ भाव हियामें, ध्यावो तो सही ॥ म्हा० ध्या० त० ॥ ५ ॥ मुनिवरकी वरणी चित धरणी, पावो तो सही ॥म्हा० उ० सुमति कहे गुरु ज्ञान हियामें, लावो तो सही ॥ ला० म्हा० त० ॥ ६ ॥ ॐ ह्रीं परमा० सहस्त्रकूट जिनेंद्राय गीत नृत्य पूजनं ॥इति इग्यारमी पुजा ॥ ११ ॥

॥ अथ बारमी नाटक वाजित्र पुजा ॥

॥ दूहा ॥ ताल मृदंग सझी करी, प्रभु पुजो धर भाव ॥ भगत करो जिनराजनी, समकित सुद्ध उपाव ॥ १ ॥

॥ ढाल ॥ जिन गुण गावत सुर सुंदरी रे ॥ ए चाल ॥ निरत करे मिल सुर सुंदरी रे ॥ जि० सु० ॥ थेई २ तान करे प्रभु आगे, गावत देवी सुर मधुरी रे ॥ जि० ॥ कंचू कसिया हरख उलसिया,

उम२ नाचत कवल करी रे ॥ क० नि० ॥ १ ॥ ताल कंसाल वि-शाल अनोपम, गावत राग छत्तीस करी रे ॥ नि० ॥ जिन गुण गावत हरख वधावत, पावत निज गुण हरख भरी रे ॥ ह० नि०॥ २ ॥ तीन लोकको नाथ निरंजन, धर्म धुरंधर तूं जिनरी रे ॥नि० भव दुख भंजन तन मन रंजन, असरण सरण आनंद करी रे ॥ आ० नि० ॥३॥ अनंत गुणाकर सब सुखसागर, सेवत आपद दूर टरी रे ॥ नि०॥ जग दीपक जग लोचन तूंही, तूंहि जगत पिया महरी रे॥ पि० नि० ॥ ४ ॥ इण विध नृत्य करी प्रभु आगल, समकित सुद्ध उपाय खरी रे ॥ सुमति कहे भविजन जिन पूजो, सफल जनम ए सफल घरी रे ॥ नि० ॥ ५ ॥ ॐ ह्रीं परमा० सहस्त्र० ॥ इति बारमी नाटक वाजित्र पूजा ॥ १२ ॥

॥ अथ तेरमी गुलाबजल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ विविध सुगंध लेई करी, पूजन कर जिनराज ॥ सुजस सुगंधी विस्तरे, प्रगटे पून्य समाज ॥ १ ॥

॥ ढाल ॥ चाल अंगरेजो वाजेकी ॥ आनंदकंद पूजतां, जिनंद चंदहूं ॥ ए चाल ॥ पूज२ जिनराज, काज सार तूं, भला हे का० पू० ॥ जग-जस धार सार सुखकार तूं, अनंत ज्ञान तूंहि भान हितकार तूं ॥ हि० पू० ॥ १ ॥ केतकी गुलाब फूल चाढ सार तूं, मोगरो अबीर लाल अविकार तूं ॥ अ० पू० ॥ २ ॥ तूंहि जग मात तात भरतार तूं, अतर सुगंध गंध भवि ठार तूं ॥ भ० पू० ॥ ३ ॥ केवडो चंपेल तेल अविकार तूं, परम आनंद चंद जिन सार तूं ॥ जि० पू० ॥ ४ ॥ भगत उधार सार किरतार तूं, मैं तो हूं आचार हीन मुनि तार तूं, ॥मु० पू० ॥५॥ मुनिंद चंद पूजतां पाप टार तूं, एही हे जिनंद देव भवि धार तूं ॥ भ० पू० ॥ ६ ॥ तूंही हे मुनीश इस गुणकार तूं, सुमति आधार सार जयकार तूं ॥ ज० पू०॥७ ॥ ॐ ह्रीं परमा० सहस्त्रकूट जिनेंद्राय सुगंधजलं यजामहे स्वाहा ॥१३॥

॥ अथ कलश ॥

॥ तेज तरण मुख राजे ॥ ए चाल ॥ तेज अधिक जग गाजे, हो प्रभु थारो तेज० ॥ सहस्त्रकूट जिनवर सब पूजत, पुण्य अनंत सुकाजे ॥ अतिशयवंत महंत जिनेसर, सुरतरु सम प्रभु छाजे, हो प्र० ते० ॥१॥ रूप अनूप करी सुर मोहे, देखत सहु दुख भाजे ॥ खरतर गच्छपति चंद्र सूरीश्वर, तेज अधिक गुण गाजे, हो प्र० ते० ॥ २ ॥ प्रीतसागर गणी शिष्य सुवाचक, अमृत धर्म सुराजे ॥ सीश क्षमाकल्याण सुपाठक, अमृत सम गुण राजे, हो प्र० ते० ॥३॥ धरम विशाल मुनि गुरु दीवो, तसु नंदन हित काजे, सुमति कहे भवि भाव धरीने, पूजो श्रीजिनराजे, हो प्र० ते० ॥ ४ ॥ वीकानेर नगर अति सुंदर, संघ सदा गुण राजे ॥ प्रेमधरी पूजन ए करिये, वंछित हित सुख काजे, हो प्र० ते० ॥ ५ ॥ उगणीसे चालीसे मिगसर, सुदि पंचमी सुभ राजे, कुशल निधान मोहन मुनि गावे, निज गुण निरमल काजे, हो प्र० ते० ॥ ६ ॥ इति सहस्त्रकूट जिन पूजा संपूर्णम् ॥ १३ ॥

॥ अथ पूजा विधि ॥

रु ७) चहीये थापनामें, १) ज्ञान पूजाको, १। अंगी, १७ नालेर, ।) चावल, ।।।) मिठाइ, ॥) फल, ॥) अंगलूणा, ॥) ध्वजाका) ॥) पान निछरावल आरती, १) अष्टमंगलका, १) धजाका केशर धूप, चंदन कुंकुं मोली लोंग ऽथवा पुष्प घृत पंचामृत, क्षेत्रपाल पूजाकुं तेल सिंदूर वरक या मील पन्ना गुलाबजल अतर इत्यादि चीजे इस पूजनमें चाहिये ॥ विस्तार विधि कराणी होय तो एक हजार चोवीस२ सब चीज सुपारी बिदामादिक लेणा ॥ विशेष गुरु मुखसें जाणना ॥

# ॥ अथ सुगणचंद्रोपाध्याय कृत ॥
# ॥ अष्ट प्रवचनमाता पूजा ॥

॥ तत्र ॥

## ॥ प्रथम जल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ सुख संपति कारक सदा, अष्टम श्रीजिन चंद ॥ अष्ट प्रकारै पूजतां, दिन२ अधिक आणंद ॥ १ ॥ पंच सुमति तोने गुपत, कहियै प्रवचन मात ॥ श्रीजिनवर इम उपदिसै, आगममांहि विख्यात ॥ २ ॥ प्रथम भेद जिनवर कहै, इरिया सुमति प्रधान ॥ जो मुनि पाले भावसुं, ते पावै बहु मान ॥ ३ ॥ निरमल गंगोदक भरी, कंचन कलश उदार ॥ स्नात्र करी जिनराजनी, पूजो विविध प्रकार ॥ ४ ॥

॥ ढाल ॥ राग सोरठी ॥ कुंद किरण ससि उजलोजी देवा ॥ ए चाल ॥ प्रथम सुमति नित पालतारे वाला, जगजीवन हित कारो रे आछौ ॥ सुंदर जिनवर भाषियो रे वाला, धर्म सकल सुखकारो रे आछौ ॥ प्र० ॥ १ ॥ इरजा सुमति सोधता रे वाला, जीव दया प्रतिपाले रे आछौ ॥ पृथ्वी अप तेऊ तणी रे वाला, जयणा करकर चाले रे आछौ ॥ प्र० ॥ २ ॥ पवन ॥ तरूवर जीवनी रे वाला, करुणा मनमें आणो रे आछौ ॥ सदगुरुने संजोगसुं रे वाला, भेद सहूए जाणो रे आछौ ॥ प्र० ॥ ३ ॥ ए छव काय विराधतां रे वाला, इरिया सुमति न थायै रे आछौ ॥ जिन आणा नहि मानतो रे वाला, बहु संसारी थायै रे आछौ ॥ प्र० ॥ ४ ॥ मेघ कुमर हाथी भवे रे वाला, जीव दया दिल आणी रे आछौ ॥ तेह तणे परभावथी रे वाला, श्रीश्रेणिक सुत जाणी रे आछौ ॥ प्र० ॥ ५ ॥ वीर वचन चित धारने रे वाला, संजम लै सुखदाई रे आछौ ॥ तप जप संजम खप करी रे वाला, मुगतिव

धू चित लाई रे आछौ ॥ प्र० ॥ ६ ॥ ज्ञाता प्रथम अध्ययनमै रे वाला, मेघकुमर अधिकारो रे आछौ ॥ ते निसुणी भवि प्राणिया रे वाला, जीव दया व्रत धारो रे आछौ ॥ प्र० ॥ ७ ॥ जयणा करकर चालियै रे वाला, दूर करी परमादो रे आछौ ॥ इण पर समती पालता रे वाला, न रहै करमनो कादो रे आछौ ॥प्र०॥८॥ श्रीजिनवर पद पूजतां रे वाला, करम कलंक निवारो रे आछौ ॥ पूजत अनुभव रस लहो रे वाला, भव्य सकल सुखकारो रे आछौ ॥ प्र० ॥ ९ ॥ बारै गुणो प्रभु ऊपरै रे वाला, कलपतरु सम सोहै रे आछौ ॥ रूप अधिक जिनराजनौ रे वाला, देख भविक मन मोहै रे आछौ ॥ प्र० ॥ १०॥ धरम तरू मन भावियो रे वाला, शोक रहित वडभागे रे आछौ ॥ भव्य सकल मन रंजवा रे वाला, ढोवो तरु प्रभू आगै रे आछौ ॥ प्र० ॥ ११ ॥ ए व्रत सुमति सेवियै रे वाला, सुमति कहै मन रंगै रे आछौ ॥ उज्जल सुरभि गंधोदकै रे वाला, पूज करो चित चंगै रे आछौ ॥ प्र० ॥ १२ ॥ ॐ ह्रीं श्रीपरमात्मने अनंतानंतज्ञानशक्तये जन्मजरामृत्यु निवारणाय श्रीमत्जिनेंद्राय इरिजासुमतिधारकेभ्यो जलंयजामहे स्वाहा ॥ इति जल पूजा ॥ १ ॥

॥ अथ बीजी चंदन पूजा ॥

॥ केसरको प्यालो लीजे ॥ दूहा ॥ भाषासुमती पूजीये, प्रवचन भाखी जेम ॥ कुंकम चंदन मृगमदें, पूजो धर बहु प्रेम ॥१॥ दशवीकालिक भाखियो, वलि पन्नवणामांहि ॥ च्यार भेद जिनवर कहे, आणी अधिक उच्छाह ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ जात्रा निनाणुं करियै, भविक जन जात्रा ॥ नि० ॥ ए चाल० ॥ वचन सुमति इम करियै, भविक जन वच० ॥ सत्य वचन जगमें अधिकेरो, वीर वचन उर धरिये ॥ भ० व० ॥ १ ॥

प्रथम भेद जिनवर इम दाखे, सत्य सदा भवि चरिये ॥ सत्य थकी वसुपाल नरेसर, अधर सिंहासण धरियै ॥ भ० व० ॥ २ ॥ वंकचूल नैं विक्रमराजा, सत्य थकी निसतरिये ॥ कुमर नरिंद थयो वडभागी, श्रावक गुण पर वरिये ॥ भ० व० ॥ ३ ॥ सेठ सुदरसण शील पसायै, देव सिंहासण करियै ॥ वचन सुमति जो पालै मुनिवर, कडुकवचन परिहरियें ॥ भ० व० ४ ॥ मधुर वचन सबकुं सुख दाई, ते मुनिजन अनुसरियै ॥ दूजै भेदैं झूठ न बोलै, झूठ थकी गुण हरियै ॥ भ० व० ॥ ५ ॥ झूठानो परसंग करीनै, कुमति कुटलता वरियै ॥ तीजे मिश्र वचन नवि बोले, निज गुण आतम भरियै ॥ भ० व० ॥ ६ ॥ चौथै साच न झूठन जिनमै, ते मुनि भवजल तरियै ॥ इम भाषा सुमति जे पालै, तन मन उज्जल करियै ॥ भ० व० ॥ ७ ॥ दिन२ तेहनी कीरत बाधै, जग जस कमला वरियै ॥ अंबड श्रावक श्रेणक राजा, समकित सुध मन धरियै ॥ भ० व० ॥ ८ ॥ वीरजिणंदे श्रीमुख भाष्यो, भविक सदा सुभ भरियै ॥ इण विध पूजन सुमती कीजै, मिथ्या तम अपहरियै ॥ भ० व० ॥ ९ ॥ समकित सुद्ध करण जिन भाष्यो, भव जल पार उतरियै ॥ श्री जिन शासन कुमति विनाशन, प्रवहण सम भरदरियै ॥ भ० व० ॥ १० ॥ जे प्राणी सुभ भाव धरीनै, पूजे तारण तरियै ॥ दूजी प्रवचन पूजा दाखी, भव्य सकल हित करिये ॥ भ० व० ॥ ११ ॥ ज्ञान विमल प्रगटै जसु पूरण, अजर अमर गुण वरियै, सत्य वचनथी सुरनर मोहे, पाप सकल परिहरियै ॥ भ० व० ॥ १२ ॥ कुमति कुटलता जावै दूरै, वंछित सगला सरियै ॥ इणपर महिमा सांभल प्राणी, वचनसुमति मन धरियै ॥ भ० व० ॥ १३ ॥ ते प्राणी संसार तरीने, अनुपम लीला वरियै ॥ वाणी अमृत सम जे बोलै, कडुक सदा परिहरियै ॥ भ० व० ॥ १४ ॥ जगत जंतु करुणानिध स्वामी, सब जीव

न सुख करियै ॥ इत्यादिक महिमाना धारक, साधु सकल परिवरि
यै ॥ भ० व० ॥ १५ ॥ भूमंडल उपगार करंता, आतम गुण गण
धरियै ॥ सुमति कहै जो जिनवर पूजे, तसु मन वंछित सरियै ॥ भ०
व ॥ १६ ॥ ॐ ह्रीं श्रीपरमात्मने अनंतानंतज्ञानशक्तये जन्मजराभृ
त्युनिवारणाय श्रीमत् जिनेंद्राय भाषासुमतिधारकेभ्यो चंदनं केसरं
यजामहे स्वाहा ॥ इति केसर चंदन पूजा ॥ २ ॥

॥ अथ तीजी पुष्पमाल पूजा ॥

॥ फूलांरीमाला लीजे ॥ दूहा ॥ तृतिय सुमति पूजन करो, पुष्प
माल सुखकार ॥ असनादिक विध संग्रहे, धन२ ते अणगार ॥१॥
दोष वयालीस टालने, लेवे सुद्ध आहार ॥ २ ॥ सुमति गुपति नि
त साचवे, भावै भावन बार ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ आद जिणंदा, प्रभू मेरे मन वसिया ॥ मे० ॥ ए चा
ल ॥ तृतिय सुमति इम पालौ भवि रसिआ ॥ तृ० ॥ आधाकरम
उद्देसिक कहियै, पूति कर्म टालो मुनि रसिआ ॥ मिश्रजात वलि
थापक कहियै, प्राभृत दोष कहै जिन रसिआ ॥ तृ० ॥ १ ॥ प्रादुक
रनै मोलज आणे ते टालै मुनि गुणगण रसिआ ॥ पाडोसीसैं ले कै
देवै, नवम दोख एही छै रसिआ ॥ तृ० ॥ २ ॥ परिवर्त्तित अभि
हड वलि कहियै, भिन्नमाल हृत दोख छै रसिआ ॥ अच्छेद्य दोष
जिनवर इम दाखै, अनुसिष्ठ दोस पनरमो रसिआ ॥ तृ० ॥ ३
अझ्झोयर दोष जिनेसर भाख्यो, सोलमै एही नाम छै रसिआ
धात्री दोषनै दूती कहियै, तीजै निमित्त करै नही रसिआ ॥ तृ०
४ ॥ आजीवक नीपक तेगच्छक, क्रोध मान माया नही रसिअ
॥ लोभ दोष दशमैं नही लावै, इण पर मुनिवर ज्ञान वरसिअ
॥ तृ० ॥ ५ ॥ पहली पीछै स्तवना करकै, विद्या मंत्र करी गु
सिआ ॥ चूर्ण जोग इत्यादिक कलंकै, लै नहि मुनि जिन अ

फरसिआ ॥ तृ० ॥ ६ ॥ इण विध दोष बत्तीसे दाख्या, हिव दोनुं कर जाणो भवि रसिआ ॥ संकित मंखित निखत कहिये, पिहित दोष जाणो मुनि रसिआ ॥ तृ० ॥ ७ ॥ साहर दायक मिश्रक कहियै, अपरिणय दोष कह्यो जिन रसिआ ॥ लिप्त दोष नवमै जिन भाष्यो, दशमो छर्दित दोष छै रसिआ ॥ तृ० ॥ ८ ॥ ए दस एषणा दोषज कहियै, तीजी सुमतें जाणो मुनि रसिआ ॥ तृ० ॥ इण विध दोष बयालिस टालै, ते मुनिवर मुझ मनमें वसिया ॥ तृ० ॥ ९ ॥ त्रिकरण सुद्ध करी मुनिवंदन, पाप पंक सब दूरै घसिआ॥जिम अलि केतकी रस ले जावै, तिम पीडा देवै नही रसिआ ॥ तृ० ॥ १० ॥ जिम मुनि गोचरी जावै जुगतें, आहार करी सुख पावै मेरे रसिआ ॥ इण विध श्रीजिनराज वखांणे, ए सुमती पालो भवि रसिआ ॥ तृ० ॥ ११ ॥ सकल सुरासुर सेवत जाकुं, लुल२ जिनवर पाय फरसिआ ॥ पुष्प मालसैं पूजन करतां, आतम अनुभव ज्ञान वरसिआ ॥ तृ० ॥ ॥ १२ ॥ सुमति कहै ए एषण सुमती, पूजौ भवि तुमे अधिक उलसिआ ॥ तृ० ॥ १३ ॥ ॐ ह्रूँ श्रीपरमात्मने अनंतानंतज्ञानशक्ये जन्मजरामृत्युनिवारणाय श्रीम० एषणासुमतीधारकेभ्यः पुष्पमालं यजामहे स्वाहा ॥ इति पुष्पमाल पूजा ॥ ३ ॥

॥ अथ चोथी धूप दीप पूजा ॥

॥ दूहा ॥ चोथी पूजा अवसरे, धूप दीप सुखकार ॥ मिथ्या तम दूरे करी, प्रगटे ज्ञान अपार ॥ १ ॥ हिव चोथी सुमती तणो, पूजन विध विसतार ॥ कहूं भगत मन रंजवा, सास्त्र थकी सुविचार ॥ २ ॥ ग्रहण निखेपण कारणे, सुमति धरे मुनिराज ॥ ते जुगतें पाले सदा, भवसायरनी पाज ॥२॥

॥ ढाल ॥ श्रीचंद्राप्रभु जिनवर साहिब, सुणियो अरज हमारी ॥

मैंवारी जाउं ॥ सु० ॥ ए चाल ॥ सुमती चोथी इणपर सेवो, भव्य सकल हितकारा ॥ में वारिजाउं ॥ भ० सु० ॥ भंडमात्र निक्षेपन काजे, सुमति धरे अणगारा ॥ में० सु०॥ जयणा कर चाले मुनिवरजी, निरमल मन अविकारा ॥ में० नि० सु० ॥ १ ॥ वस्त्र पात्र उपधि जयणासें, पडिलेहै मुनि सारा ॥ में० प० ॥ इरजा सुमति सोधन करता, विचरै पर उपगारा ॥ में० वि० सु० ॥ २ ॥ भव्य सकल उपगार करंता, निरमल गुण भंडारा ॥ में० नि० ॥ गाम नगर पुर पट्टण विचरै, प्रतिबोधै भवि सारा ॥ में० प्र० सु० ॥ ३ ॥ ग्रहण आसेवन शिख्या धरकै, निज आतम सुखकारा ॥ में० नि० ॥ राग द्वेष अभ्यंतर ग्रंथी, दूर करै भवि प्यारा ॥ में० दू० सु० ॥ ४ ॥ क्रोध मान माया नहि जिनकै, सो साधु मनुहारा ॥ में० सो० ॥ पंच सुमति अरु तीन गुपतकुं, पालै निरतीचारा ॥ में० पा० सु० ॥ ५ ॥ दस विध साधु धर्म आराधै, पाले पंच आचारा ॥ में० पा० ॥ सतरे भेदे संजम पालै, बोलै बोल विचारा ॥ में० बो० सु० ॥ ६ ॥ सावज किरिया मूल न सेवै, सो मुनि जग जयकारा ॥ में०सो०॥ हास्यादिक सब दूर करीने निरमम निरहंकारा ॥ में० नि० सु० ॥ ७ ॥ इत्यादिक मुनिवर गुण गावो, पूजो जग भरतारा ॥ में० पू० ॥ ग्रहण निखेपण सुमती सेवो, पावो बोध उदारा ॥ में० पा० सु० ॥ ८ ॥ सुद्धातम गुण जबही प्रगटे, सुमति कहे गुणधारा ॥ में० सु ॥ धूप दीपसें पूजन करके, करियै निज गुण सारा ॥ में० क० सु० ॥ ९ ॥ ॐ ह्रूँ श्रीपरमात्मने अनंतानंतज्ञानशक्तये जन्मजरामृत्युनिवारणाय श्रीम० आदानभंडनिक्षेपण सुमतिधारकेभ्यो: दीपं धूपं यजामहे ॥ इति धूप दीप पुजा ॥ ४ ॥

---

॥ अथ पांचमी अक्षत पुजा ॥

॥ दूहा ॥ अक्षत पूजा पंचमी, कंचन थाल विशाल ॥ पूज करो प्रभू आगले, फले मनोरथ माल ॥ १ ॥ प्रभू पूजा ए पंचमी, पंच हरी परमाद ॥ पंच सुमत गुण धारता, पावे परम आल्हाद॥२॥

॥ ढाल ॥ आज आयो रे उछाह, जिवडा नाच जिणंद आगे॥ ए चाल ॥ आज अधिक उछाह, जिनवर पूजन करिये रे ॥ आ० ॥ आंकणी ॥ पंचमी सुमति है परधान, सुभ मन धरिये एहसुं ध्यान ॥ लघुवडनीत परठवा काज, मुनिवर पालै सुमती साज ॥ आ० ॥ जि० ॥ १ ॥ उच्चार पसवण सुमती जाण, खेल सुमति पालो मुनि भाण ॥ तप जप संजमपालणहार, नहिं निंद्या नहिं विकथा च्यार ॥ आ० जि० ॥ २ ॥ जिम शशि सोहै गगन मझार, तिम मुनि सोहै जग जयकार ॥ करता भूमंडल उपगार, धरता वरता निज गुण सार ॥ आ० जि० ॥ ३ ॥ धन्य दिवस धन वेला जांण, ऐसा साधु मिलै गुण खाण ॥ धन धन्ना नै शालकुमार, वीर वचन निज चितमैं धार ॥ आ० जि० ॥ ४ ॥ माया ममता कर परिहार, थया जोगीसर अधिक उदार ॥ पंच सुमति पालै वडवीर, शालकुमर नै धन्नो धीर ॥ आ० जि०॥५॥ इत्यादिक मुनि गुणके धार, करम कलंक सब दूर निवार ॥ वीर वचन पालै निस दीस, एहवा साधु नमुं जगदीस॥ आ० जि० ॥ ६ ॥ इण विध दान देवो श्रीकार, जिनवर भाखै कर उपगार॥ इण पर सुमती साध महंत, चरण करण गुण भरिया दंत ॥ आ० जि० ॥७॥ इण पर सुमती पंचमी जाण, सूत्रे दाखी श्रीजगभाण ॥ सांभलजो तुम नर नै नार, अक्षत पूज करो भविसार ॥ आ० जि० ॥ ८ ॥ पंचमी पूजा अधिक उदार ॥ भावसुं लहियें लाभ अपार ॥ तन मन सुचिसैं पूजो देव, सुमति करे प्रभुनी नित सेव

॥ आ० जि० ॥ ९ ॥ ॐ ह्रीँ श्रीपरमात्मने अनं० जन्मज० श्री म० उच्चारपासवण खेलजल्लसंघाणपरिष्ठावनसुमतिधारकेभ्यः अक्षतं यजामहे स्वाहा ॥ इति अक्षत पूजा ॥ ५ ॥

॥ अथ छट्ठी नैवेद्य फल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ छट्ठी पूजा साचवे, श्रावक सुभ मतिवंत ॥ उत्तम फल नैवेद्यसुं, पूजे श्री भगवंत ॥ १ ॥ प्रथम गुपति पूजा करो, भाव धरी भगवंत ॥ असुभ करम दूरे करो, पांमो सुख्ख अनंत ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ सो जोगी गुरु मेरा रे ॥ अवधु, सो० ए चाल ॥ ए गुपती नित धरिये रे, सुमती ॥ एगु० ॥ ए गुप्ती है करमनी लुप्ती, समझ२ तुं भोरा ॥ अष्ट करमको फंद रच्यो है, सदगुरु करत निहोरा रे, सु० ॥ ए० ॥ १ ॥ राग द्वेषकी गांठ लगी है, मोहनी देत झकोरा ॥ जेती लहर समंदकी छाजे, तेती मनकी दोरा रे, सु० ॥ ए० ॥ २ ॥ अवर काम सब दूर करत है, ए मन चंचल चोरा ॥ एहने जीते सो जग जीते, सोही सदगुरु मोरा रे, सु० ॥ ए० ॥ ३ ॥ कबही गयण पयाले जावे, कबही पारस चाहै, कबही जोग भोग में रमतो, कबहु भूप सराहै रे, सु० ॥ ए० ॥ ४ ॥ कबहुं चाहे काच कथीरा, कबहुक हीरा भावे, कबहु चाहै कांसी पीतल, कबहु देव मनावे रे, सु० ॥ ए० ॥ ५ ॥ कबहु करम धरम नवि जाणे, मूरख नाम धरावे ॥ कबहु ज्ञान विज्ञान विचारे, कबहु ध्यान लगावे रे, सु० ॥ ए० ॥ ६ ॥ कबहु माणक मोती चाहै, कबहु सोना तोलौ ॥ ए मनराजा सो वस आणै, सोही साधु अमोलौ रे, सु० ॥ ए० ॥ ७ ॥ भाव धरी गुपती ए सेवो, भविकसदा चिरनंदो ॥ सोवन वरण सिंहासण बैठे, जगनायक जिनचंदो रे, सु० ॥ ए० ॥ ८ ॥ छट्ठी नेवज पूजा करिये, भाव सहित सुखकारा ॥ अनुपम मोतीचूर मगदना, मोदक विविध प्रकारा रे, सु० ॥ ए० ॥ ९ ॥

ॐ ह्रीं श्रीपरमात्मने अनंता० जन्म० श्रीम० मनोगुप्तिधारकेभ्यो नैवेद्यं यजामहे स्वाहा ॥ इति नैवद्य फल पूजा ॥ ६ ॥

॥ अथ सातमी भामंडल नृत्यनाटक पूजा ॥

॥ दूहा ॥ वचन गुपति नित पालता, जगजीवन प्रतिपाल ॥ भविक सदा प्रति बोधता, मोटा साधु दयाल ॥ १ ॥ नृत्य करो प्रभु आगले, भाव धरी मन मांहि, रावण नैं मंदोदरी, अधिक धरी उच्छाह ॥ २ ॥

॥ ढाल ॥ पनरम पद गुण गाना हो भवि ॥ पनर० ॥ ए चाल ॥ जिनजीकी पूज सवाई हो भवि ॥ जि० ॥ गोत्र तिर्थंकर छिन में बांध्यो, श्रीजिनराज कहाई हो भ० ॥ जि०॥ पूठ भामंडल अधिक विराजत, झिलकत जिम दिनराई हो भ० ॥ जि० ॥ १ ॥ मिथ्या तम सब दूर करत है, प्रगटे ज्ञान अमाई हो भ० ॥ जि०॥ सब सखियन मिल मंगल गावत, सब शृंगार बनाइ हो भ० ॥ जि० ॥ २ ॥ परम पुरुष परमेसर देखी, आनंद होत सवाई हो भ० ॥ जि० ॥ इंद्राणी सब भगते जुगते, श्रीजिन पूज रचाई हो भ० ॥जि० ॥ ३ ॥ कर वंदन सबही सुर रामा, राग छत्तीस सुणाई हो भ० ॥ जि० ॥ क्षोम जुगल प्रभु आगे धरके, लुल२ सीस नमाई हो भ० ॥ जि० ॥ ४ ॥ तीन लोकको नाथ निरंजन, भंजन पाप सिलाई हो भ० ॥ जि० ॥ चोसठ इंद्र करे मिल उच्छव, वांटत हरख वधाई हो भ० ॥ जि० ॥ ५ ॥ थेई थेई नाच करे प्रभु आगल, ताल मृदंग वजाई हो भ० ॥ जि० ॥ धपमप धपमप चंग वजत है, गावत गुण सुरराई हो भ० ॥ जि० ॥ ६ ॥ जिन गुण गावत हरख वधावत, धन२ सफल कमाई हो भ० ॥ जि० ॥ तीन लोक जाकुं नित ध्यावे, तारण तरण सदाई हो भ० ॥ जि० ॥ ७ ॥ नृत्य करत अरु भ्रमरि देत है, हाव भाव दिखलाई हो

भ० ॥ जि० ॥ ठमठम नाचत वजत घुघरिआ, रमझम नाद सुहाई हो ॥ भ० जि० ॥ ८ ॥ इत्यादिक नाटक विध करके, समकित शुद्ध उपाई हो भ० ॥ जि० ॥ सुमति कहे ए जिनवर सेती, साची प्रीत वधाई हो भ० ॥ जि० ॥ ९ ॥ ॐ ह्रूँ श्रीपरमात्मने अनंता० जन्मजराम्रृ० श्रीमत्० वचनशुद्धिधारकेभ्यो नाटकं भामंडलं यजामहे स्वाहा ॥ इति भामंडल नाटक पूजा ॥ ७ ॥

॥ अथ आठमी ध्वजा अष्टमंगल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ ध्वज पृजा ए आठमी, करो भविक गुणवंत ॥ अष्टमंगल आगे धरो, इम भाखे भगवंत ॥१॥ सुर सुंदर हरखे करी, सब श्रृंगारसजंत ॥ सुंदर ध्वज पूजन करे, हृदयकमल विकसंत ॥ २॥ काय गुपति पाले सदा, सूधा साधु महंत ॥ पूजो हित धर भावसुं, ज्युं पावो सुख संत ॥ ३ ॥

॥ ढाल ॥ राग वरवो ॥ अबतो उधारयो मोहि चहिये, जिनंद राय राखुं० ॥ ए चाल ॥ आज भविक तुम्ह पूजन करके, जनम मरण दुख दूर हरो रे ॥आ०॥ उज्जल अमल अखंडित तंदुल, प्रभु आगे मंगलीक करो रे ॥ सब श्रृंगार सजी सुर सुंदर, चंद्रमुखी प्रभू पाय परो रे ॥ आ०१॥ वाजित ताल मृदंग वंसरी, धपमप धूं धूं कार करो रे ॥ किटतिगिगडदं,२ धूधूकिट धूटनट नाद करो रे ॥ आ० ॥ २ ॥ वेणू वीणा मुरज दुंदुभि सुरणाइ वलि झांझ खरो रे॥ और अनेक ताल स्वर करके, प्रभुजीका गुण ग्राम करो रे ॥ आ०॥३॥ इंद्रादिक जिन भक्ती करके, जय२ तुं जगनाथ खरो रे ।।हाथ जोडकर अरज करतहुं, भव दुख सबही दूर हरो रे ॥ आ०४॥ पंच वरण ध्वजकी मनमोहन,पूजन कर प्रभु पाय परो रे॥जनम२ सुख पावो भवि जन, प्रभूजीको दिल ध्यान धरो रे ॥ आ० ॥५॥ निरमल ज्योत अखंड विराजे, जिनपति आंण अखंड करो रे ॥ इण विध पूजन

जिनकी करतां, सुमति सदा गुणरास वरो रे ॥ आ० ॥ ॐ ह्रीं श्रीपरमात्मने अनंता० जन्मज० श्रीमत्० काय गुप्तिधारकेभ्यो ध्वजा अष्टमंगलं यजामहे स्वहा ॥ इति ॥

॥ अथ कलश ॥

॥ तेज तरण मुख राजे हो, प्रभु थारो ते० ॥ ए चाल ॥ निरख२ गुण गाया हो, प्रभु थारा नि० ॥ प्रवचन मातकी पूजन करके, भव्य सकल सुख पाया हो ॥ प्र० नि० ॥ १ ॥ द्रव्य भाव बिहुं भेदे करने, भलिय भगत हित दाया हो ॥ परम पुरुष परमेसर पूजो, आनंद होत सवाया हो ॥ प्र० नि० ॥ २ ॥ भाव धरी तन मन कर उज्जल, भक्ति सहित गुण गाया हो ॥ वीकानेर नगर अति सुंदर, राजत संघ सवाया हो ॥ प्र० नि० ॥ ३ ॥ खरतर गछपति चंद सूरीसर, संप्रति राज सुहाया हो ॥ प्रीतसागर गणि शिष्य सुवाचक, अमृत धरमसु पाया हो ॥ प्र० नि० ॥ ४ ॥ सुद्ध क्षमा कल्याण सुपाठक, धर्म त्रिशालमें पाया हो ॥ तसु नंदन गणि सुमति भावसें, पूजन एह वणाया हो ॥ प्र० नि० ॥ ५ ॥ उगणीसें चालीसे सावण, सुद तेरस वरदाया हो ॥ निरमल गुण गण परमल महके, देख दरस हुलसाया हो ॥ प्र० नि० ॥ ६ ॥ कुशल निधान मोहन मुनिवरकी, प्रेरणया मन भाया हो ॥ श्रीजिनराज चरण कज सेवत, मंगल होत सवाया हो ॥ प्र० नि० ॥७॥ इति अष्टप्रवचन माताकी पुजा संपूर्णम् ॥

॥ अथ प्रवचन मात पूजा विधि ॥

॥ जल, केसर मासा ५, फूलांरी माला १, धूप, घीरत, अक्षत, मिठाई, भामंडल १, धजा १, अष्ट मंगलीक १, सिनात्रकी थाली १, रोकडा रु० ४), ज्ञान पुजारो १, चावल, नालेर नंग ६, लोंग १, अंगलुहणा नंग २, कुंकुं, मोली, बिदाम, मेवो, सुपार्‍यां, पंचामृत,

अशोकवृक्ष, कल्पवृक्ष, सासन देवी चक्केसरी, अंगी, खेत्रपाल, पूजा ॥ विशेष विधि गुरू मुख जाणना. १) कलसमें १) भामंडल १) धजा १) अष्ट मंगलीक १) सिनात्र थापना १) अशोकवृक्षरो धजा साथ अंगीसारु ११)

---

## ॥ अथ सुगणचंद्रोपाध्याय कृत ॥
## ॥ इग्यारे गणधरकी पूजा ॥

॥ तत्र ॥

### ॥ प्रथम जल पूजा ॥

॥ दूहा ॥ इंद्रभुति आदे नमुं, अग्निभूत उदार ॥ वायूभूत मनोहरू व्यक्त सुधर्मा सार ॥ १ ॥ मंडित मोरियपुत्रजी, सदा नमुं सुखकार ॥ अकंपित वलि आठमो, अनुपम सुख दातार ॥ २ ॥ अचल भ्राता नवमो नमुं, मेतारज सिरदार ॥ प्रभास इग्यारम वंदिये, संघ सदा जयकार ॥ ३ ॥ जेष्ट पुत्र श्रीवीरना, दया तणा भंडार ॥ गौतम गोत्रे दीपता, पृथवी मात मल्हार ॥ ४ ॥ धणवर गुव्वर गाम है, श्रीवसुभूत उदार ॥ तसु कुलदीपक चंद ज्युं, करता भवि उपगार ॥ ५ ॥ कंचन कलश लेई करी, पुजो गुरूके पाय ॥ पूजत पावो संपदा, लछिछ मिले घर आय ॥ ६ ॥ कंचन कमल विराजता, शासनना सिणगार ॥ सेवो गोतम गणधरू, ऋध सिध दायक सार ॥ ७ ॥

॥ ढाल ॥ बलिहारी गोतम गणधरकी ॥ ब० ॥ गोतम गणधर सब जन सुखकर, महिमा अधकी मुनिवरकी ॥ ब० ॥ कामधेतु गो शब्द थकी हे, ततें ओपम सुरतरुकी ॥ ब० ॥ १ ॥ मम्मे मणि चिंतामण कहिये, ऐसी ओपम सदगुरुकी ॥ ब० ॥ १ ॥ लबध अठ्ठाइसके गुरु धारक, ऋद्ध सिद्ध दायक बहुतरकी ॥ ब० ॥२॥

